# गुरु ग्रंथ साहिब

## जीवन युक्ति




धर्म प्रचार कमेटी

दिल्ली सिक्ख गुरद्वारा प्रबंधक कमेटी

# ~ जागत ज्योति ~

सिक्ख धर्म का मूल 1469 ई. में ही बंध गया था। जब अकाल पुरख ने अपने गुण आकार में प्रक्ट किये, तो उस आकार का नाम गुरू नानक हुआ:

जोति रूप हरि आपि गुरू नानकु कहायउ ॥

(गु.ग्रं.सा. अंग 1408)

गुरू नानक पातशाह ने परम्परागत धर्मों के सिद्धांतों को मानने से इन्कार करते हुए ऐसे सिद्धांतों की नींव रखी जिस के द्वारा आम लोकाई को वहम-भ्रम तथा व्यर्थ कर्म-काण्डों में से निकाल कर एक अकाल पुरख की अराधना के लिए प्रेरित किया। दूसरी ओर समाज में से धर्म का मूल पंख लगा कर उड़ चुका था तथा काज़ी व पंडित रिश्वतखोर हो चुके थे। गुरू साहिब ने जाति-पाति में बंट चुकी सामाजिक व्यवस्था को 'ऐकस के हम बारिक' का सिद्धांत दिया।



गुरू नानक साहिब ने भाई लहिणा जी को गुरूगद्दी सौंप कर, उन्हें 'गुरू अंगद' जान कर माथा टेका।

जोति ओहा जुगति साइि सहि काइिआ फेरि पलटीऐ ॥

(गु.ग्रं.सा. अंग 966)

गुरू अंगद पातशाह ने इस बाणी की सम्भाल व विस्तार अपने गुरू काल में किया तथा गुरमुखी लिपि का श्रृंगार व प्रचार किया। साथ ही आप जी ने पाठशालाएं एवं मल अखाड़े कायम किये।

तीसरे गुरू नानक के रूप में गुरू अमर दास जी 'निमाणियों के मान', 'निताणियों के ताण', 'निओटिओ की ओट' करके जाने गये। आप जी ने कच्ची बाणी को रोकने के लिए बाणी में ही इसका निर्णय दे दिया :

सतिगुरू बिना होर कची है बाणी ॥

बाणी त कची सतिगुरू बाझहु होर कची बाणी ॥

कहदे कचे सुणदे कचे कचीं आखि वखाणी ॥

(गु.ग्रं.सा. अंग 920)

साथ ही आप जी ने अमीर व ग़रीब को एक ही स्थान पर बैठ कर लंगर छकने की प्रेरणा दी और गुरमति के प्रचार के लिए 22 मंजियों की स्थापना की।

गुरू राम दास जी ने संगीत व राग के पक्ष से बाणी की कलात्मकता को शिखर तक पहुंचाया। साथ ही आप जी ने बाणी व गुरू में अभेदता को स्पष्टता के साथ ब्यान किया :

बाणी गुरू गुरू है बाणी विचि बाणी अंमृतु सारे ॥
गुरुबाणी कहै सेवकु जनु मानै परतखि गुरू निसतारे ॥

(गु.ग्रं.सा. अंग ९८२)

गुरू अर्जन देव जी ने सब से ज़्यादा बाणी रचना तथा सम्पूर्ण बाणी का संकलन व सम्पादन किया। 'आदि ग्रंथ' दुनिया का प्रथम ऐसा धार्मिक ग्रंथ हुआ जिसका सम्पादन धर्म के प्रवर्तक ने स्वयं किया। 'आदि ग्रंथ' के प्रथम प्रकाश के पश्चात गुरू साहिब ने अपना सिंहासन नीचा कर लिया और संगत को बाणी के सत्कार व प्यार का ढंग सिखाया।



गुरू अर्जन देव जी की शहीदी के पश्चात गुरू हरिगोबिन्द साहिब ने 'मीरी-पीरी' की दो तलवारें धारण की तथा भक्ति व शक्ति का सुमेल करते हुए श्री अकाल तख्त की स्थापना की। साथ ही आप जी ने बाणी के प्रचार व प्रसार के लिए 'आदि ग्रंथ' के बहुत से स्वरूप तैयार करवाए तथा सब से ज़्यादा उतारे गुरू हरि राय साहिब के समय हुए मिलते हैं। जहां गुरू हरि राय साहिब ने लोगों के इलाज के लिए केन्द्र खोले, वहीं बाणी के अदब-सत्कार को कायम रखने के लिए पुत्र का त्याग भी करना पड़ा तो आप ने राम राय को मुंह न लगाया और योग्यता को प्रमुख रखते हुए गुरू हरिकिशन साहिब को गुरगद्दी सौंप दी।

गुरू हरिकिशन साहिब ने संगत को 'बाबा बकाले' का संकेत कर गुरू तेग़ बहादर साहिब को गुरगद्दी सौंप दी। आप ने इस बाणी के प्रचार-प्रसार के लिए बहुत प्रचारक दौरे किए, स्वयं बाणी का उच्चारण किया तथा एक नया राग 'जैजावंती' का प्रयोग भी किया।

गुरू तेग़ बहादर जी की शहीदी के पश्चात गुरू गोबिन्द सिंह जी ने ख़ालसा की सृजना की। साथ ही आप जी ने पाउंटा व अनंदपुर साहिब में बाणी की सम्भाल, लिखाई व व्याख्या का विशाल स्तर पर प्रबंध किया तथा तलवंडी साबो में आज की मौजूदा 'गुरू ग्रंथ साहिब' की बीड़ का स्वरूप तैयार करवाया, जिसे नांदेड़ में गुरगद्दी

सौंप कर, स्वयं माथा टेक कर, गुरू ज्योति उसमें टिका कर, सिक्खों को उसके अधीन कर दिया। इस प्रकार आप ने 'गुरू पंथ' को 'गुरू ग्रंथ' के अधीन कर दिया।

## गुरू ग्रंथ साहिब का सम्पादन

गुरू ग्रंथ साहिब के सम्पादन का कार्य पांचवे पातशाह गुरू अर्जन देव जी द्वारा सम्पूर्ण हुआ। 1599 ई. में इस ग्रंथ का सम्पादन का कार्य आरम्भ हुआ। सम्पादन के कार्य के लिए अमृतसर के बिलकुल समीप रामसर के रमणीक स्थल का चुनाव किया गया। इस पवित्र 'आदि ग्रंथ' को लिखने का मान भाई गुरदास जी को प्राप्त हुआ और 1604 ई. में यह पवित्र 'आदि ग्रंथ' समपन्न हुआ।

'आदि ग्रंथ' का प्रथम प्रकाश 1 सितम्बर 1604 ई. को श्री हरिमन्दिर साहिब में किया गया तथा बाबा बुढ्ढा जी को इसका प्रथम ग्रंथी नियुक्त किया गया। इस प्रथम प्रकाश के समय जो हुक्मनामा आया, वह यह है :

सूही महला ५ ॥
संता के कारजि आपि खलोइिआ हरि कंमु करावणि आइिआ राम ॥
धरति सुहावी तालु सुहावा विचि अंमृत जलु छाइिआ राम ॥
अंमृत जलु छाइिआ पूरन साजु कराइिआ सगल मनोरथ पूरे ॥
जै जै कारु भइिआ जग अंतरि लाथे सगल विसूरे ॥
पूरन पुरख अचुत अबिनासी जसु वेद पुराणी गाइिआ ॥
अपना बिरदु रखिआ परमेसरि नानक नामु धिआइिआ ॥१॥

(गु.ग्रं.सा. अंग 783)



## ~ गुरू मानयो ग्रंथ ~

दसम पातशाह गुरू गोबिन्द सिंह जी ने अनंदपुर साहिब छोड़ने के पश्चात तलवंडी साबो में रैन-बसेरा बनाया तथा वहां 'आदि ग्रंथ' की सम्पूर्ण बाणी को लिखित रूप प्रदान किया। इस लिखित रूप की सेवा का कार्य भाई मनी सिंह जी के हिस्से आया। इस ग्रंथ में गुरू तेग़ बहादर साहिब जी की बाणी दर्ज़ की व जैजावंती राग शामिल कर रागों की संख्या 31 कर दी। इसी पवित्र धर्म ग्रंथ को 1708 ई. में गुरू गोबिन्द सिंह जी ने ज्योति-जोति समाने के समय गुरगद्दी दे कर सिक्खों को 'गुरू ग्रंथ साहिब' के अधीन किया और 'शब्द गुरू' का नया सिद्धांत स्थापित कर दिया।

**आज्ञा भई अकाल की, तबै चलायो पंथ।**
**सब सिक्खन को हुक्म है गुरू मानयो ग्रंथ।**
**गुरू ग्रंथ जी मानिआहु, प्रगट गुरां की देह।**
**ज़ो प्रभु को मिलबो चहै, खोज शब्द मै लेह।**



## ~ बाणी सम्पादन ~

गुरू अर्जन देव जी द्वारा सम्पादित किए गुरू ग्रंथ साहिब के पवित्र स्वरूप को सरल तरीके से समझने के लिए इसे तीन भागों में बांट कर देखा जा सकता है:

1. अंग संख्या 1 से 13 तक - नितनेम की बाणियां दर्ज की गई हैं जिनमें 'जपु' राग रहित बाणी है तथा 'सो दरु' व 'सोहिला' के शब्द संग्रह रागों में भी हैं।
2. अंग संख्या 14 से 1353 तक-यह सम्पूर्ण राग बद्ध बाणी है और गुरू ग्रंथ

साहिब का बड़ा हिस्सा है। गुरू अर्जन देव जी ने इस हिस्से को 30 रागों में बांटा तथा बाद में गुरू गोबिन्द सिंह जी ने गुरू तेग़ बहादर साहिब की पवित्र रचना एवं जैजावंती राग दर्ज करके रागों की संख्या 31 कर दी।

3. अंग संख्या 1353 से 1430 तक – इस भाग में सलोक सहसकृिती महला पहिला, सलोक सहसकृिती महला पंजवा, गाथा महला ५, फुनहे महला ५, चउबोले महला ५, सलोक भगत कबीर जीउ के, सलोक शेख फरीद के, सवैये स्री मुखबाक महला ५, सवैये भट्टों के, सलोक वारां ते वधीक, सलोक महला ९, मुंदावणी महला ५ तथा राग माला दर्ज है।



## रागों की तरतीब

राग संगीत की बुनियाद हैं और संगीत के महत्त्व को गुरू साहिबान भली – भांति जानते थे। गुरू ग्रंथ साहिब में रागों को बहुत महत्त्वता दी गई है। गुरू ग्रंथ साहिब में दर्ज़ राग तरतीब इस प्रकार है:

| | |
|---|---|
| 1. राग सिरी रागु | 2. राग माझ |
| 3. राग गउड़ी | 4. राग आसा |
| 5. राग गूजरी | 6. राग देवगंधारी |
| 7. राग बिहागड़ा | 8. राग वडहंसु |
| 9. राग सोरठि | 10. राग धनासरी |
| 11. राग जैतसरी | 12. राग टोडी |
| 13. राग बैराड़ी | 14. राग तिलंग |
| 15. राग सूही | 16. राग बिलावल |
| 17. राग गोंड | 18. राग रामकली |
| 19. राग नट नाराइिन | 20. राग माली गउड़ा |
| 21. राग मारू | 22. राग तुखारी |
| 23. राग केदारा | 24. राग भैरउ |
| 25. राग बसंत | 26. राग सारंग |



23. राग मलार
28. राग कानड़ा
29. राग कलिआण
30. राग प्रभाती
31. राग जैजावंती

## ~ गुरू ग्रंथ साहिब में विशेष शीर्षक बाणियां ~

गुरू ग्रंथ साहिब में दर्ज बाणी की तरतीब कुछ इस प्रकार है :

1 जपु – गुरू ग्रंथ साहिब का आरम्भ 'जपु' बाणी से होता है तथा यह नितनेम की बाणी है। यह बाणी गुरू नानक पातशाह द्वारा रचित है। इस बाणी की 38 पउड़ियां व 2 सलोक हैं।

2. सो दरु –'सो दरु' का शब्द गुरू ग्रंथ साहिब में तीन बार अंकित किया गया है। इस बाणी का मूल भाव प्रभु के घर की महिमा का वर्णन है।

3. सो पुरखु – यह पांच पदों की रचना है तथा इसमें परमात्मा के गुणों का सम्पूर्ण तौर पर वर्णन किया है।

4. सोहिला – गुरू ग्रंथ साहिब में यह बाणी अंग 12 पर अंकित है तथा यह सिक्ख के नितनेम की बाणी है। इस बाणी में महला १, महला ४ व महला ५ की बाणी दर्ज़ है।

5. वणजारा – गुरू राम दास जी द्वारा रचित बाणी 'वणजारा' गुरू ग्रंथ साहिब के सिरी रागु में अंग 80 पर अंकित है।

6. करहले – यह रचना गुरू राम दास जी की है जो कि गुरू ग्रंथ साहिब के अंग 234 पर दर्ज़ है।

7. सुखमनी – यह गुरू अर्जन पातशाह की एक बड़े आकार की बाणी है। इसकी 24 पउड़िया व 24 असटपदियां है। यह गुरू ग्रंथ साहिब के अंग 262 पर गउड़ी राग में दर्ज़ है।

8. बिरहड़े – गुरू अर्जन देव जी द्वारा रचित यह बाणी आसा राग में गुरू ग्रंथ साहिब के अंग 431 पर सुशोभित है।

9. अलाहणीआ – इस शीर्षक के अधीन गुरू नानक पातशाह व गुरू अमरदास जी की बाणी गुरू ग्रंथ साहिब में दर्ज़ है।

10. आरती – यह गुरू नानक साहिब की रचना राग धनासरी में है।

11. कुचजी - इस शीर्षक के नीचे गुरू नानक पातशाह द्वारा रचित केवल 16 पंक्तियां हैं। यह रचना गुरू ग्रंथ साहिब में सूही राग में अंग 762 पर अंकित है।

12. सुचजी - गुरू ग्रंथ साहिब के सूही राग में सुशोभित यह रचना गुरू नानक साहिब की है।

13. गुणवंती - गुरू अर्जन साहिब द्वारा रचित गुरू ग्रंथ साहिब के सूही राग में यह बाणी दर्ज़ है।

14. घोड़ीआ - गुरू ग्रंथ साहिब के अंग 575 पर वडहंस राग में गुरू राम दास जी की यह रचना 'घोड़ीआ' दर्ज़ है।

15. पहरे - इस शीर्षक से गुरू नानक देव जी, गुरू राम दास जी व गुरू अर्जन देव जी द्वारा रचित बाणी गुरू ग्रंथ साहिब में दर्ज़ है।

16 अनंदु - 'अनंदु' गुरू अमरदास जी की प्रमुख बाणी है जो 'रामकली महला ३ अनंदु' शीर्षक से गुरू ग्रंथ साहिब के अंग 917 पर दर्ज़ है। इस बाणी की 40 पउड़ियां हैं। सिक्ख धर्म परम्परा में इस बाणी की 6 पउड़ियां–पहली पांच व अंतिम का गायन नियम से प्रत्येक कार्य में किया जाता है।

17. ओअंकार - यह गुरू नानक पातशाह की बाणी राग रामकली में गुरू ग्रंथ साहिब के अंग 929 पर सुशोभित है।

18. सिध गोसटि - गुरू नानक पातशाह ने इस बाणी द्वारा अंतर–धर्म संवाद की बुनियाद रखी है। यह बाणी गुरू ग्रंथ साहिब के अंग 938 पर अंकित है।

19. अंजुलीआ - इस शीर्षक से गुरू अर्जन पातशाह ने बाणी रचना की है। यह बाणी गुरू ग्रंथ साहिब के अंग 1019 पर सुशोभित है।

20. मुदावणी - पंचम पातशाह का यह शब्द 'मुंदावणी' शीर्षक के तहत गुरू ग्रंथ साहिब के अंग 1429 पर दर्ज़ है। गुरू ग्रंथ साहिब के इस अंतिम शब्द में गुरू साहिब ने बताया है कि यह गुरू ग्रंथ साहिब रूपी थाल सत्य, संतोष व विचार से परोस दिया है और इसे तैयार करते समय अमृत नाम का प्रयोग किया गया है। कोई भी जिज्ञासु इस अमृत रूपी थाल को बिना किसी भय के भुंच सकता है, भाव सहज रूप से इसका मंथन करके प्रभु एवं मनुष्य के बीच की दूरियां हमेशा के लिए समाप्त हो सकती हैं।

21. राग माला - गुरू ग्रंथ साहिब के अन्त में अंग 1429 व 1430 पर रागमाला दर्ज़ है।



# गुरू ग्रंथ साहिब में आए बाणीकारों की तरतीब

गुरू अर्जन देव जी एक ऐसे धर्म ग्रंथ की सम्पादना करना चाहते थे जो राष्ट्रीय व अंर्तराष्ट्रीय सरहदों को तोड़ता हुआ संसारिक स्तर पर स्थापित हो। इसीलिए जहां इसमें गुरू साहिबान की बाणी अंकित की गई, वहां साथ ही हिन्दू भगतों व मुस्लमान पीर – फकीरों की बाणी को भी योग्य स्थान देकर सम्मान दिया गया।

गुरू ग्रंथ साहिब में 6 गुरू साहिबान, 15 भगत साहिबान, 11 भट व 4 गुरसिक्ख – कुल 36 बाणीकारों की बाणी शामिल है।

इस तरह यह संसार का प्रथम ऐसा धर्म ग्रंथ है जिसमें न केवल भिन्न – भिन्न धर्मों बल्कि भिन्न – भिन्न सभ्याचारों, बोलियों व जातियों के मनुष्यों को स्थान देकर मानव सम्मान को शिखर पर पहुंचाया गया है। गुरू ग्रंथ साहिब में बाणी अंकित करने की केवल एक कसौटी, गुरू नानक पातशाह के सिद्धांत हैं, ना कि जाति की उत्तमता। इसीलिए जहां भगत रविदास जी चमार जाति से सम्बन्धित हैं, वहीं भगत रामानन्द जी ब्राहमण हैं।

गुरू ग्रंथ साहिब में बाणीकारों को प्रत्येक राग आरम्भ होने पर एक क्रम में रखा गया है :

1. पहले गुरू साहिबान की बाणी क्रम अनुसार
2. फिर भगतों की बाणी
3. भट्टों की बाणी
4. गुरसिक्ख बाणीकारों की रचना



## गुरू साहिबान

गुरू साहिबान की सारी बाणी 'नानक' छाप से दर्ज़ है। लेकिन यह बताने के लिए कि यह बाणी किस गुरू साहिबान की है, 'महला' शब्द का प्रयोग किया गया है।

'महला' अरबी भाषा के शब्द हलूल से लिया माना जाता है। हलूल का अर्थ है उतरने का स्थान। दूसरा 'महला' के अर्थ शरीर के लिए भी किए जाते हैं।

गुरू ग्रंथ साहिब में पहले पांच गुरू साहिबान व नौवें गुरू साहिब की बाणी दर्ज़ है।

# ❋ गुरू नानक देव जी ❋

सिक्ख धर्म के संस्थापक गुरू नानक देव जी का प्रकाश 1469 ई. में राए भोइे की तलवंडी (ननकाणा साहिब पकिस्तान) में महता कालू व माता तृप्ता जी के घर हुआ। पिता का सम्बन्ध अमीर परिवार से था व पेशा पटवारी का था। आप की, आप से बड़ी एक बहन बेबे नानकी थी।

आप जी ने नौ वर्ष की उम्र में जनेऊ की रस्म से इन्कार कर कर्म – काण्डों का निषेधा किया एवं 'सच्चे सौदे' का व्यापार करके 'सच्ची किरत' की शुरूआत की। अठारह वर्ष की उम्र मे आप का विवाह माता सुलखणीस से हुआ। आप के गृह में दो साहिबज़ादे बाबा सिरी चंद व लखमी दास पैदा हुए पर गुरू साहिब न स्वभाव से बदले व न कर्म से। आप ने नाम जपो, किरत करो व वंड छकने का उपदेश ही नहीं दिया बल्कि स्वयं अपने जीवन काल में कर के दिखलाया।

आप जी ने मनुष्य समानता का ऐलान करते हुए 'ना को हिन्दू न मुस्लमान' की आवाज़ बुलंद की। इसके पश्चात आप ने उदासियों का आरम्भ किया जिसमें संसार की चारों दिशाओं की ओर सच, धर्म व प्रभु का संदेश दिया। गुरू नानक साहिब का उपदेश एक जाति, एक वर्ग या एक धर्म के लिए नहीं बल्कि सारी मनुष्य जाति के लिए है। उदासियों के उपरान्त आप ने करतारपुर नगर बसाया, खेती शुरू कर दी और एक प्रभु, एक मानवता और एक समाज का उपदेश दिया। आप ने संगत व लंगर की प्रथा कायम की। आप ने उपदेश दिया कि यह संसार अकाल पुरख की धर्मशाला है, इसीलिए अपने मूल को पहचानो तथा अपने स्रोत के साथ अभेद होने के लिए सच्ची किरत करते हुए सेवा – सिमरन को अपनाओ।

गुरू नानक साहिब ने भाई लहिणा को 'गुरू अंगद' थाप कर यह बता दिया कि विरासत की कसौटी योग्यता है, जन्म नहीं। गुरू नानक देव जी 1539 ई. में करतारपुर में ही ज्योति – जोति समा गए।

बाणी रचना : 974 शब्द, 19 रागों में

प्रमुख बाणियां : जपु, पहरे, वार माझ, पटी, अलाहणीआ, कुचजी, सुचजी, थिती, ओअंकार, सिध गोसटि, बारह माहा, आसा की वार एवं वार मलार।



# ❋ गुरू अंगद देव जी ❋

1504 ई. को मत्ते की सराय नाम के गांव में पिता फेरूमल व माता दया कौर जी के घर एक बालक का जन्म हुआ जिसका नाम 'लहिणा' रखा गया।

1519 ई. को आप जी का विवाह बीबी खीवी से सम्पन्न हुआ। आप जी के घर दो साहिबज़ादे (बाबा दासू व दातू) तथा दो साहिबज़ादियां (बीबी अमरो व बीबी अनोखी) पैदा हुए।

आप जी धार्मिक विचारों के मालिक थे तथा आप हर वर्ष ज्वाला जी जाते पर मन की बहिबलता घटने की बजाए बढ़ती गई। आपकी आध्यात्मिक भूख की तृप्ति गुरू नानक पातशाह की हज़ूरी में दूर हुई। आप बाणी से ऐसे प्रभावित हुए कि आप गुरू साहिब के सेवक बन गये। फिर गुरू नानक साहिब ने भाई लहिणा की परख करके आप को 'गुरू अंगद' के रूप में गुरगद्दी के सिंघासन पर सुशोभित किय।

गुरू नानक पातशाह ने गुरू अंगद साहिब को खडूर जाने का हुक्म किया और कहा, 'शब्द सिद्धांत से संगत को जोड़ो'। खडूर पहुंच कर गुरू अंगद देव जी सिक्खी के प्रचार-प्रसार के लिए कार्यशील हुए और लंगर मे माता खीवी की नियुक्ति ने औरत के सम्मान को शिखर पर पहुंचा दिया। जन्मसाखी व सिक्ख सिद्धांत को लिखने की परम्परा चला कर आप ने अहम भूमिका निभाई। आप ने बच्चों की पाठशाला, मल अखाड़े व गुरमुखी लिपि की शोध-सुधाई कर प्रमाणिक रूप दे कर यह समझा दिया कि इस नवोदित धर्म की अपनी लिपि होगी जो 'गुरमुखी' के नाम से जानी जाएगी।

इस प्रकार सिक्खी के इस विशिष्ट रूप को और आगे बढ़ाते हुए 48 वर्ष की आयु में 1552 ई. को खडूर साहिब में आप ज्योति-जोति समा गए और गुरू नानक ज्योति गुरू अमरदास जी में स्थापित कर तृतीय गुरू की उपाधि देकर उन्हे गोइंदवाल जाने का हुक्म कर गए।

बाणी रचना : 63 सलोक



# ❀ गुरू अमर दास जी ❀

1479 ई. को बासरके गांव में पिता तेजभान जी व माता राम कौर जी के घर (तृतीय गुरू) अमरदास जी का जन्म हुआ। आप जी का खानदानी पेशा व्यापार व खेती था।

आप जी के भतीजे के साथ गुरू अंगद पातशाह की साहिबज़ादी बीबी अमरो का विवाह हुआ था। उन्हीं से ही आप ने गुरू पातशाह की बाणी सुनी, तन-मन में ऐसी ठंडक महसूस की कि गुरू अंगद पातशाह के चरणों पर गिर पड़े और फिर उन्हीं के हो कर रह गए। आप ने लगभग 12 वर्ष गुरू साहिब की अपने कर-कमलों द्वारा सेवा करते हुए लोक-लज्जा की परवाह नहीं की। गुरू अंगद पातशाह की पारखी नज़र ने परख लिया कि गुरगद्दी का असली उत्तराधिकारी आ पहुंचा है। पर इसके बावजूद परख हुई जिसमें आप पूर्ण उतरे।



बाबा बुद्ढा जी के हाथों से आप को गुरगद्दी पर बिठाया गया और आप जी को गोइंदवाल जा कर प्रचार करने का हुक्म हुआ।

गुरू अमरदास जी ने सिर झुका कर हुक्म की तामील की और गोइंदवाल जाकर विराजमान हुए। आप ने गुरू नानक पातशाह के सिद्धांत को आगे बढ़ाया। आप जी ने संगत, लंगर व सेवा को परिपक्व किया, प्रचार के लिए मंजियों की स्थापना की और सती प्रथा व पर्दे की मनाही के आदेश दिए। साथ ही आप ने यह हुक्म जारी कर दिया कि लंगर में प्रशादा लिए बिना कोई भी गुरू दरबार में हाज़री नहीं भरेगा। आप ने ऊंच-नीच, अमीर-ग़रीब के भेद भाव को मिटाने के लिए ऐसी मिसाल कायम की बादशाह अकबर को भी 'पंगत' में सांझे रूप में लंगर लिये बग़ैर दर्शन ना दिये। आप ने गोइंदवाल में बाउली की उसारी करवाई तथा गोइंदवाल को ऐसा धार्मिक व समाजिक केन्द्र बनाया जिसे 'सिक्खी का धुरा' करके जाना गया। लगभग 95 वर्ष की आयु में आप 1574 ई. को गोइंदवाल में ही ज्योति-जोति समा गए और सिक्खी के वारिस के रूप में 'भाई जेठा' जी को चुना, जो बाद में गुरू रामदास जी के नाम से गुरगद्दी पर सुशोभित हुए।

बाणी रचना : 869 शब्द, 17 रागों में

प्रमुख बाणियां : अनंद, पटी तथा 4 वारें - राग गूजरी, सूही, रामकली व मारू में।

# ❀ गुरू राम दास जी ❀

भाई जेठा जी (गुरू राम दास जी) का जन्म 1534 ई. में चूना मंडी, लाहौर में हुआ। आप जी के पिता का नाम हरदास व माता का नाम दया कौर था। आप का सम्बन्ध सोढी कुल से था और परिवारिक व्यवसाय दुकानदारी था। सात वर्ष की उम्र में ही माता - पिता का साया आप के सिर से उठ गया। आप की ग़रीब नानी आप को अपने पास बासरके ले आई और यहां ही आप की पहली मुलाकात तृतीय गुरू हज़ूर से हुई।

भाई जेठा के लिए पहला कर्म गुरू घर की सेवा थी, पर इसके साथ - साथ वृद्ध नानी की ज़िम्मेवारी का अहसास भी था। इसीलिए जीविका के लिए पहले आप घुंघणियां (उबले चने) बेचते और कमाई नानी के हवाले कर गुरू घर पहुंच जाते। गुरू अमरदास साहिब ने अपनी साहिबज़ादी बीबी भानी के साथ आप का विवाह कर आप को गले से लगाया। उस समय भाई जेठा की आयु 19 वर्ष हो चुकी थी। विवाह के पश्चात आप के घर तीन पुत्र पैदा हुए - बाबा प्रिथीचंद, महादेव व (गुरू) अर्जन देव।

1574 ई. में तीसरे पातशाह ने गुरू राम दास जी को गुरगद्दी की बख्शिश कर गुरू पद पर सुशोभित कर दिया। तीसरे पात्रशाह ने गुरू के चक्क की ज़िम्मेवारी पहले ही आप जी को सौंप दी थी। आप गुरगद्दी पर विराजमान होने के उपरान्त वहां ही जा बसे और शहर में 52 भिन्न - भिन्न व्यवसायों के लोगों को बसाया। गुरू रामदास जी ने दो सरोवर - रामसर व संतोखसर की खुदाई का कार्य भी आरम्भ किया। सिक्ख धर्म के पैरोकारों की संख्या में उस समय तक बहुत बढ़ावा हो चुका था। इसीलिए आपने मसंद प्रथा की स्थापना की। इनका कार्य दूर - दूर के क्षेत्रों में जा कर गुरू नानक के सिद्धांत का प्रचार करना था। गुरू पातशाह ने जब अनुभव कर लिया कि समय पास आ चुका है तो संगत को बुलाया व गुरगद्दी की ज़िम्मेवारी पांचवे पातशाह के रूप में गुरू अर्जन देव जी को सौंप दी।

बाणी रचना : 638 शब्द, 30 रागों में

प्रमुख बाणियां : 8 वारें - सिरी रागु, गउड़ी, बिहागड़ा, वडहंस, सोरठि, बिलावल, सारंग व कानड़ा राग में, घोड़ीआ, पहरे, करहले, वणजारा तथा सूही राग में सिक्ख के 'अनंद कारज' के समय पढ़ी जाने वाली लावां की बाणी।

# ❋ गुरू अर्जन देव जी ❋

गुरू अर्जन देव जी का प्रकाश 1563 ई. को श्री गुरू रामदास जी व माता भानी जी के घर गोइंदवाल के स्थान पर हुआ। बचपन में आप को अपने नाना तीसरे गुरू अमरदास जी की गोद में खेलने का मौका प्राप्त हुआ। तीसरे पातशाह ने आप के लिए 'दोहिता बाणी का बोहिथा' का उच्चारण करते हुए आने वाले समय की ओर संकेत कर दिया था। फिर नौजवान अवस्था में आप का विवाह माता गंगा जी से सम्पन्न हुआ। आप के घर एक बालक ने जन्म लिया जिसका नाम (गुरू) हरिगोबिंद रखा गया।

1581 ई. में आप पांचवे गुरू के रूप मे गुरगद्दी पर सुशोभित हुए। आप ने गुरू पिता के आरम्भ किए कार्यों को हाथ में लिया और संतोखसर व अमृतसर नाम के सरोवर सम्पूर्ण कर 'चक्क रामदास' का नाम 'अमृतसर' रख दिया तथा सरोवर के बिल्कुल बीच में 'हरिमन्दिर' का निर्माण कर, सिक्खों को उनका केन्द्रीय स्थान अर्पित कर दिया। आप जी ने तरन-तारन, हरिगोबिंदपुर, छेहरटा, करतापुर आदि शहर बसा, सिक्खी के प्रचार व प्रसार के कई केन्द्र स्थापित कर दिए।

गुरू साहिब का सबसे महान कार्य 'आदि ग्रंथ' का सम्पादन था जिससे सिक्ख धर्म की अलग पहचान पर पक्की मोहर लग गई। गुरू अर्जन पातशाह तक सिक्खी का प्रचार व प्रसार इस हद तक बढ़ चुका था कि समय के हाकम व समकालीन धर्म इस धर्म को लोक लहर के रूप में देखने लगे तथा लोक लहर भी ऐसी जो कि शोषित से स्वतंत्रता का प्रसंग सृजना कर रही हो। इसका नतीजा यह निकला कि इस लोक लहर के मुखिया बागी करार कर दिए गए और 1606 ई. को गुरू पातशाह पर कई तरह के इल्ज़ाम लगा कर लाहौर में आप जी को शहीद कर दिया गया। आप सिक्ख धर्म के प्रथम शहीद हुए तथा 'शहीदों के सिरताज' कहलवाये।



बाणी रचना : 2312 शब्द, 30 रागों में

प्रमुख बाणियां : सुखमनी, बारह माहा, बावन अखरी, गुणवंती, अंजुलीआ, बिरहड़े व 6 वारें-राग गउड़ी, गूजरी, जैतसरी, रामकली, मारू व बसंत राग में।

# ❋ गुरू तेग़ बहादर जी ❋

1621 ई. में गुरू के महल, अमृतसर में छठे गुरू, गुरू हरिगोबिंद साहिब व माता नानकी जी के घर (गुरू) तेग़ बहादर का जन्म हुआ। आप जी की परवरिश की ज़िम्मेवारी बाबा बुढ्ढा जी व भाई गुरदास जी जैसी दैवी रूहों की देख-रेख में हुई। बाबा बुढ्ढा जी ने जहां बचपन से आप जी को नानक नूर से शरसार कर दिया था, वहीं आप को सैनिक गुणों व जंगी हुनरों में भी प्रवीण कर गुरू पिता जैसी शूरवीर शख्सीयत तैयार कर दी थी। भाई गुरदास जी ने आप को धर्मों के दार्शनिक पक्षों का गहरा ज्ञान कराते हुए ब्रज, संस्कृत, पंजाबी आदि भाषाओं से पूरी तरह अवगत करा दिया था।

आप 1635 ई. में छठे पातशाह के साथ कीरतपुर साहिब आ बसे और गुरू पिता के ज्योति-जोति समाने के बाद आप ने अपनी माता नानकी जी व पत्नी गूजरी जी के साथ बाबा बकाला में निवास कर लिया।

आठवें पातशाह गुरू हरिकिशन साहिब ने ज्योति-जोति समाने से पूर्व संगत को 'बाबा बकाले' का हुक्म दिया था। यहां ही भाई मक्खण शाह लुबाणा ने 22 मंजियों पर बैठे पाखण्डियों का पाज उखाड़ कर 'गुरू लाधो रे' का नारा दिया। गुरू साहिब इन ढोंगियों की कलह को देखते हुए कीरतपुर चले गए और वहां से पांच मील की दूरी पर माखोवाल के स्थान पर जगह खरीद कर अनंदपुर शहर बसा दिया।

आप जी ने सिक्खी के प्रचार हित दूर-दूर तक यात्राएं की। इन यात्राओं से सिक्ख धर्म को बहुत बल मिला और सिक्ख धर्म की सिफ्त-सालाह देश के कोने-कोने तक फैल गई।

औरंगज़ेब की कट्टरवादी नीतियों से दुखी हो कशमीरी पंडितों का एक वफद अनंदपुर साहिब पहुंचा और उन्होंने गुरू साहिब के आगे बचाव के लिए विनति की। सिक्ख धर्म के 'जो शरण आए तिस कण्ठ लाए' के वाक्य को सच करते हुए गुरू साहिब 1675 ई. को दिल्ली में अपने तीन सिक्ख-भाई मती दास, भाई सती दास व भाई दयाला जी के साथ शहादत का जाम पी गए और और हिन्दू धर्म की रक्षा करने के कारण आप 'हिन्द की चादर' कहलवाए।



बाणी रचना : 116 शब्द, 15 रागों में।

# भगत बाणी

भक्ति लहर दक्षिण भारत में आरम्भ हुई। इसका मान आडवार भगतों को जाता है। उत्तरी भारत में इसका आगमन मध्य युग में हआ। भगत जनों ने असल में एक प्रभु के संदेश को प्रचलित करते हुए कर्म – काण्डी प्रबंध को पूरी तरह नकारने की कोशिश की।

भगत, भट्टों तथा अन्य बाणीकारों की पहचान के लिए जिस भी महापुरूष की बाणी है, उनका नाम भी गुरू ग्रंथ साहिब में साथ ही दर्ज़ किया गया है।

## भगत कबीर जी

भगत कबीर जी शिरोमणी भगत हुए हैं। उत्तरी भारत को भक्ति के रंग में रंगने वाली इस पवित्र रूह का जन्म 1398 ई. में बनारस में हुआ। आप जी के जन्म सम्बन्धी कोई स्पष्ट संकेत नहीं मिलता पर आप की परवरिश नीरू नाम के एक श्रमिक मुस्लमान जुलाहा व उसकी पत्नी नीमा द्वारा हुई। कबीर जी ने गृहस्थ जीवन व्यतीत किया और आप के घर संतान भी पैदा हुई।



भगत कबीर जी के जन्म के समय सम्पूर्ण हिन्दुस्तान की धार्मिक व समाजिक व्यवस्था दो श्रेणियों में बंटी हुई थी जिसमें पहली श्रेणी शोषणकारियों की थी और दूसरी श्रेणी शोषितों की। भगत कबीर दूसरी श्रेणी से सम्बन्धित थे। लेकिन उन्हें यह शोषण मंजूर नहीं था। फलस्वरूप भगत कबीर जी की आवाज़ एक मनुष्य की आवाज़ न हो कर समूह की आवाज़ हो गई और यह आवाज़ लोक लहर का रूप धारण कर दंभियों व पाखण्डियों को नंगा कर लोक मानसिकता में एक नयी रूह का आगाज़ करते हुए 1518 ई. में इस संसार से कूच कर गई।

बाणी : कुल जोड़ 532, 16 रागों में

प्रमुख बाणियां : बावन अखरी, सत वार, थिंती

## भगत रविदास जी

भगत रविदास का जन्म बनारस के आस – पास 1376 ई. में हुआ। आप के पिता का नाम रघुराय जी व माता का नाम कर्मा देवी जी था। आप का सम्बन्ध चमार

जाति से था। इसका प्रक्टाव गुरू ग्रंथ साहिब में दर्ज़ इनकी बाणी करती है :

नागर जनाँ मेरी जाति बिखिआत चंमारं ॥

(गु.ग्रं.सा. अंग 1293)

उच्च जाति के लोगों द्वारा जो र्दुव्यवहार निम्न वर्ग के साथ किया जाता है, उसका स्पष्ट उल्लेख आपकी बाणी में से हो जाता है। आप जी की बाणी में परमात्मा के प्यार का पात्र बन 'बेगमपुरा' की स्थापना, कर्म-काण्ड की विरोधता, संयमी जीवन और विष-विकारों का बहुत ही खूबसूरत ढंग से वर्णन किया गया है।

बाणी : कुल जोड़ 40 शब्द, 16 रागों में

## ❋ भगत धन्ना जी ❋

भगत धन्ना जी राजस्थान के किसान परिवार से सम्बन्धित थे जिन्हें जाट कबीले के तौर पर भारतीय समाज में मान्यता प्राप्त है। आप का जन्म टांक इलाके के गांव धुआन में 1416 ई. में हुआ। धन्ना जी ने गृहस्थी जीवन व्यतीत किया और परिवारिक कार्य खेतीबाड़ी ही अपनाया। एक जाट और दूसरा किसान का जीवन होने के कारण बारीक चलाकियों से उनकी ज़िन्दगी कोसों दूर थी।



भगत जी ने अपनी बाणी में स्पष्ट कर दिया है कि मुझे धरती के आसरे (प्रभु) की प्राप्ति संतो, महापुरूषों की संगत के कारण ही हुई है :

धन्नै धनु पाइआ धरणीधरु मिलि जन संत समानिआ ॥

(गु.ग्रं.सा. अंग 487)

बाणी : कुल जोड़ 3, 2 रागों में

## ❋ भगत पीपा जी ❋

भगत बाणी शीर्षक के अधीन दर्ज़ बाणियों में भगत पीपा जी का एक शब्द राग धनासरी में गुरू ग्रंथ साहिब के अंग 695 पर दर्ज़ है। यह राजस्थान के राजपूत राजा थे और एक छोटी सी रियासत गगरौन गढ़, इनके अधिकार में थी। बहुत जल्दी ही राजशाही की विलासिता से इनका मन भर गया और इनकी उदासीनता ने



घर वालों की चिन्ता में बढ़ावा किया। इन्हें समझाने की प्रक्रिया शुरू हुई लेकिन असफल रही। इस अवस्था में आप का मेल स्वामी रामानंद जी से हुआ तथा आप उनके शिष्य बन गये।

## ❋ भगत परमानन्द जी ❋

भगत परमानन्द जी का एक शब्द राग सारंग में गुरू ग्रंथ साहिब के अंग 1253 पर अंकित है। मध्य काल के आप उच्च कोटि के भगत – जन थे।



भगत परमानन्द जी का जो शब्द गुरू ग्रंथ साहिब में दर्ज़ है, उसमें मनुष्य को केन्द्रीय बना कर उसके भीतर के विकारों का व्याख्यान करके उसे असली जीवन की प्राप्ति के लिए सचेत किया है और उसका राह साध संगत की सेवा व उपमा बताया है।

## ❋ भगत सूरदास जी ❋

भगत सूरदास जी एक ही ऐसे भगत हुए हैं जिनकी केवल एक पंक्ति गुरू अर्जन पातशाह के शब्द के साथ जुड़ कर गुरू ग्रंथ साहिब में सुशोभित है और इसे शीर्षक 'सारंग महला ५ सूरदास' के नीचे दिया हुआ है।



भगत सूरदास का सम्बन्ध अकबर के समय के राज्य संदीला से है और आप अकबर के प्रमुख अहलकार थे। इनका जन्म ब्राहमण परिवार में हुआ था।

## ❋ भगत सैण जी ❋

गुरू ग्रंथ साहिब के अंग 695 पर राग धनासरी में भगत सैण जी का एक शब्द अंकित है। भगत सैण जी का जन्म 1390 ई. में हुआ व इनका अंतिम समय 1440 ई. है। आप बिदर के राजा के शाही नाई थे और उस समय के प्रमुख संत ज्ञानेश्वर जी के परम सेवक थे।

आप जी के परोपकारी स्वभाव तथा प्रभु के प्यारे के रूप में प्राप्त की हुई हरमन – प्यारता का बहुत खूबसूरत चित्रण गुरू ग्रंथ साहिब व भाई गुरदास जी की वारों में मिलता है। यह इस बात को रूपमान करती है कि प्रभु की कृपा के राह में

जाति या जन्म का कोई अर्थ नहीं है, उसका प्यारा होने के लिए सर्मपण प्रमुख गुण है।

## ❋ भगत भीखन जी ❋



भगत भीखन जी की बाणी भी गुरू ग्रंथ साहिब के अंग 659 में दर्ज़ है। उनके दो शब्द राग सोरठि में है।

आप का जन्म लखनऊ के गांव काकोरी में 1480 ई. में हुआ और आप इस्लाम धर्म के सूफी प्रचारक थे। आपका अंतिम समय 1574 ई. था।

## ❋ भगत जै देव जी ❋

श्री गुरू ग्रंथ साहिब में दर्ज़ 'भगत बाणी' के रचनहारों में भगत जै देव जी सब से बड़ी उम्र के थे। आप का जन्म 1170 ई. में बंगाल के बीर भूमि ज़िले के गांव केंदली में हुआ। आप कनौज निवासी भोजदेव ब्राहमण व रमादेवी के पुत्र थे। आरम्भ में जै देव वैश्नव मतधारी कृष्ण उपासक थे लेकिन तत्तवेता साधुओं की संगत के कारण आप एक करतार के अनिन्न सेवक हो गए।

भगत जै देव जी की बाणी के अनुसार परमात्मा की प्राप्ति में दुनियावी अवगुण या हउमै रूकावट बन जाते हैं और इसकी निवृति का एक ही रास्ता मन बच कर्म की शुद्धता है।

बाणी : 2 शब्द – गूजरी व मारू राग में

## ❋ भगत बेणी जी ❋

भगत बेणी जी का जन्म 15वीं सदी में मध्य प्रदेश के एक ब्राहमण परिवार में हुआ।

गुरू ग्रंथ साहिब में जो आप की बाणी दर्ज़ है, उससे स्पष्ट होता है कि आप का सम्बन्ध निरगुणवादी भक्ति के साथ है और हो सकता है कि भक्ति लहर के उत्तर भारत में दाखिल होने वालों के प्रमुखों में आप हो।

आप की रचना में गहरी दार्शनिकता और समाजिक चित्र का रूप सामने आता है जो धार्मिक कर्म-काण्डों का सख्ती से विरोध ही नहीं करता बल्कि ब्राहमण एवं योगी परम्परा द्वारा किए प्रपंचों को भी नंगा करने में समर्थ था।

बाणी रचना : 3 शब्द, 3 रागों में

## भगत नामदेव जी

भगत नामदेव जी का जन्म 1270 ई. में महाराष्ट्र के ज़िला सतारा के गांव नरसी बामणी में हुआ। भारतीय वर्ण-वर्ग में आप की जाति छींबा, अछूत प्रवान की जाती थी। आप के पिता का नाम दम सेती व माता का नाम गोना बाई था। आप ने बचपन से ही परमात्मा से प्यार करने की कला अपने पिता से प्राप्त की।



भगत जी परमात्मा के साथ एकसुर होकर स्वयं हरि का रूप हो गये थे, लेकिन उस समय की जति प्रथा प्रबन्ध में उलझे हुए समाज में आप का कई बार अपमान हुआ, जिसका स्पष्ट उल्लेख आपकी बाणी में मिलता है। अंतिम दिनों में आप पंजाब आ गए व गुरदासपुर ज़िले के गांव घुमाण में रैन-बसेरा किया। यहां ही आप ने 1350 ई. में परलोक गमन किया।

बाणी : कुल जोड़ 61 शब्द, 18 रागों में

## भगत रामानन्द जी

आप जी का जन्म 1366 ई. में प्रयाग, उत्तर प्रदेश में एक ब्राहमण परिवार में हुआ। आप जी की माता शसीला जी तथा पिता भुरि करम जी थे।

भगत रामानन्द जी ने उदारवादी सम्प्रदाय की नींव रखी। आप ने शूद्रों भाव तथाकथित अछूतों व अन्य छोटी जाति के भगतों को अपने सम्प्रदाय में शामिल किया और उन्हे हृदय से लगा भक्ति मार्ग में उनकी अगुवाई की। रामानन्द जी का सब से खूबसूरत पहलू यह था कि आप ने संस्कृत का त्याग कर लोक-भाषा में अपने विचार पेश किए, बेशक संस्कृत में भी इनके कुछ ग्रंथ मिलते हैं।

आप ने अपना अंतिम समय काशी के गंगा घाट के रमणीक स्थान पर व्यतीत किया और यहां ही 1467 ई. में परलोक गमन कर गए।

गुरू ग्रंथ साहिब में आपका एक शब्द अंग 1195 पर राग बसंत में दर्ज़ है।

## ❋ भगत सधना जी ❋

गुरू ग्रंथ साहिब में भगत सधना जी का एक शब्द राग बिलावल में दर्ज़ है। आप मुस्लिम परिवार से सम्बन्धित थे लेकिन बाद में किसी हिन्दू भगत के मेल से आप ने शरीयत को तिलांजली दी। आप सेहबान, ज़िला सिंध (अब पाकिस्तान) के रहने वाले थे और आप का पेशा कसाई था। आपको प्रभु के प्यारों का मिलाप परमात्मा की भक्ति की ओर ले गया तथा आप प्रभु की दरगाह में कबूल हुए। आप ने भारतीय परम्परा में प्रचलित मुक्ति धारणा से विपरीत जीवन मुक्ति के संकल्प का प्रचार किया और इसके लिए 'अऊसर लजा' शब्द का प्रयोग किया :



मै नाही कछु हउ नाही किछु आहि न मोरा।।
अउसर लजा राखि लेहु सधना जन तोरा ।।

(गु.ग्रं.सा. अंग 858)

## ❋ भगत त्रिलोचन जी ❋

भगत त्रिलोचन का जन्म 1267 ई. में महाराष्ट्र राज्य के ज़िला शोलापुर के गांव बारसी में हुआ।

गुरू ग्रंथ साहिब में दर्ज़ आप की बाणी में जहां झूठे आडंबरो की घोर निषेधी की है, वही भेषों-पारवण्डों का त्याग करने पर ज़ोर डालते हुए परमात्मा के घर का वासी बनने की ओर उत्साहित किया गया है।

बाणी : कुल जोड़ 4, 3 रागों में

## ❋ शेरव फरीद जी ❋

चिश्ती सिलसिले के प्रमुरव बाबा फरीद जी का जन्म 1173 को गांव रवोतवाल ज़िला मुल्तान (अब पाकिस्तान) में शेरव जमालुदीन सुलेमान के घर हुआ। आप जी



की माता का नाम मरीयम था। आप की परिवारिक पृष्ठ – भूमि गज़नी के इलाके से जुड़ती है। लेकिन नित्य की बदअमनी के कारण आप के बज़ुर्ग मुल्तान के इस गांव में आ बसे थे। बाबा फरीद के ऊपर इस्लामी रंगत लाने में सब से बड़ा योगदान आप की माता का था। आप के तीन विवाह हुए तथा आप के घर नौ बच्चे पैदा हुए। आप की बड़ी पत्नी हिन्दुस्तान के बादशाह बनबन की पुत्री थी, जिसने हर प्रकार के सुख – आराम का त्याग करके सारी उम्र फकीरी वेष में व्यतीत कर दी।

चिश्ती सिलसिले के प्रसिद्ध सूफी फकीर ख्वाजा कुत्बदीन काकी आप जी के मुरशद थे। इनकी मौत के बाद बाबा फरीद जी को मुखिया नियुक्त कर दिया गया। आप ने अपना ठिकाना पाकपटन बना लिया। यहां ही 1265 ई. में आप का देहान्त हो गया।

सिक्ख धर्म के संस्थापक गुरू नानक पातशाह जब अपनी उदासियों के दौरान पश्चिम की ओर गए तो आप जी ने उस समय के शेख फरीद जी के गद्दी – नशीन शेख ब्रहम, जो फरीद जी के पश्चात 11वें स्थान पर थे, को मिले। शेख ब्रहम ने अपने बज़ुर्ग मुरशद की बाणी गुरू साहिब के हवाले कर दी, जो पंचम पातशाह ने आदि ग्रंथ के सम्पादन के समय इस पवित्र ग्रंथ का हिस्सा बनाई।

बाणी रचना : 4 शब्द, 2 रागों में तथा 112 सलोक

कुल जोड़ : 116

## भट बाणी

'भट' शब्द प्राय: उन लोगों के लिए प्रयोग किया जाता है जो अपने मालिक की ओर से लड़ते थे तथा मालिक के प्रति वफादारी का प्रक्टाव करते हुए ज़िन्दगी और मौत को एक समान स्वीकार करते थे। इसके अतिरिक्त इस शब्द का प्रयोग उन लोगों के लिए भी किया जाता था जो महाबली योद्धाओं तथा सूरवीरों का गुणगान करते थे।

गुरू नानक पातशाह के फैले प्रताप की महिमा जब भट्टों के कानों में पड़ी तो वे भी गुरू दरबार में पहुंचे। गुरू साहिबान जैसी ईश्वरीय रूहों के दर्शन करके इनकी आंखें मुन्द गई, ये धन्य – धन्य कर उठे और फिर कीर्ति व वीरता के प्रक्टाव की अनेक उदाहरणें हैं। भट्टों ने गुरू साहिबान की उस्तति में शब्द रचना भी की जो गुरू ग्रंथ साहिब में मौजूद है और साथ ही जंगों – युद्धों में शहादतें भी दीं।

भट बाणी : कुल जोड़ 123

